पावकम्म दुच्चरियं वोस्सरामि"—जब तक मै अरहन्त भगवान् को नमस्कार करता हूँ, पर्युपासना करता हूँ, तब तक मै पापकर्म तथा दुश्चरित्र के कारण शरीर के प्रति 'उदासीनो भवामि'—मै उदासीनता धारण करता हूँ। पर्युपासना के विषय मे टीकाकार आचार्य प्रभाचन्द इस प्रकार प्रकाश डालते है—"एकाग्रेण हि विशुद्धेन मनसा चतुर्विंशत्युत्तर- शतत्रयाद्युच्छ्वासैरष्टोत्तरशतादिवारान् पञ्चनमस्कारोच्चारणमर्हतापर्युपासनकरण"—(बृहत्प्रतिक्रमण, पृष्ठ १५१)। एकाग्रचित्त हो विशुद्ध मनोवृत्तिपूर्वक तीन सौ चौवीस उच्छ्वास मे एक सौ आठ वार पचनमस्कार का उच्चारण करना अर्हन्त की पुर्यपासना है।" इससे स्पष्ट होता है कि प्रतिक्रमण करते समय १०८ बार णमोकार का जापरूप पर्युपासना का कार्य आवश्यक है। अत णमोकार मन्त्र की रचना *'षट्खण्डागम'* सूत्रो के मगल रूप मे आचार्य पुष्पदन्त-द्वारा की गयी है, यह धारणा पूर्णतया भ्रान्त प्रमाणित होती है। यह द्वादशागवाणी का अग है।

यह णमोकार मन्त्र जैन सस्कृति का हृदय है। श्रमणो तथा उपासको के लिए प्राणसदृश है। धर्मध्यान के दूसरे भेद पदस्थ ध्यान मे मन्त्रो के जाप और ध्यान का कथन किया गया है। पचपरमेष्ठी के वाचक पैतीस अक्षर रूप मन्त्र का ध्यान तथा जप का उल्लेख आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती ने द्रव्यसग्रह गाथा ४६ मे किया है। उसकी टीका मे द्वादश सहस्र श्लोकप्रमाण पचनमस्कार ग्रन्थ का उल्लेख किया गया है।[1]

निष्कर्ष—इस प्रकार णमोकार मन्त्र की प्राचीनता के विषय मे शास्त्राधार तथा गुरुपरम्परा सद्भाव होने से उसे द्वादशाग वाणी का अग मानना चाहिए। इस चर्चा से यह ज्ञात होता है कि सत्प्ररूपणा के १७७ सूत्रो के प्रारम्भ मे महाज्ञानी मुनीन्द्र पुष्पदन्त स्वामी ने णमोकारमन्त्र रूप अनिबद्ध मगल को निबद्ध किया था तथा वेदना, वर्गणा तथा *'महाबन्ध'* रूप तीन खण्डो के लिए 'णमो जिणाण' आदि ४४ मन्त्रो को भूतबलि स्वामी ने मगल सूत्र बनाये, जो कि णमोकार मन्त्र के समान ही द्वादशाग वाणी के ही साक्षात् अग रूप है। वास्तव मे यह हमारा अनादिमूलमन्त्र है तथा यथार्थ में यह अपराजित मन्त्रराज है। 'अनादिमूलमन्त्रोऽयम्' यह पाठ पूजा के समय पढा जाता है, वह वास्तविकता से सम्बन्ध रखता है।

यह भी स्मरणीय बात है कि श्वेताम्बर जैन साहित्य मे भी इस महामन्त्र को दिगम्बरो के समान ही पूज्य और प्राचीन माना गया है।

जिस प्रकार गौतम गणधर के मगलसूत्रो को भूतबलि स्वामी ने अपनी रचना का मगल बनाया, तदनुसार इस हिन्दी टीका मे भी वीरसेन स्वामी के मगलपद्यो को हमने विघ्न-विनाश निमित्त अपने मगलरूप मे ग्रहण किया।

## प्रतिलिपि के विषय मे

*'महाबन्ध'* की मूल प्रति ताडपत्र पर कन्नड लिपि मे है। भाषा प्राकृत है। प्राचीन प्रति होने के कारण उसकी लिपि भी पुरातन कन्नड है। *'महाबन्ध'ग्रन्थ* २१६ ताडपत्रो मे है। इसके आरम्भ के २६ ताडपत्रों का *'महाबन्ध'* से कोई सम्बन्ध नही है। उसमे सत्कर्मपंजिका है जो *'षट्खण्डागम'* के अन्य विषय स्थलों पर प्रकाश डालती है। *'महाबन्ध'* का प्रारम्भिक ताडपत्र अनुपलब्ध है। सम्पूर्णग्रन्थ के १४ पत्र नष्ट हो चुके है। इससे लगभग तीन-चार सहस्र श्लोक प्रमाण शास्त्र तो सदा के लिए हमारे दुर्भाग्य से चला गया। कही-कही पत्र इतस्तत त्रुटित भी है। इसके कारण अनेक महत्त्वपूर्ण स्थलों का अवबोध नहीं हो सकता तथा किसी विषय का सहसा रस भग हो जाता है, कारण प्रसग-परम्परा का अभाव हो गया है। ऐसे अवसर पर हृदय मे अवर्णनीय वेदना होती है कि हमारी असावधानी के कारण उस द्वादशाग वाणी की महानिधि का वह अश लुप्त हो गया जो जगत् के कल्याण निमित्त धरसेन स्वामी ने भूतबलि मुनीन्द्र के द्वारा बडी कठिनता से नष्ट होने से बचाया था। आज उस लुप्त अश की पूर्ति की कथा ही दूर, उसकी पक्तियो की पूर्ति करना भी असम्भव है। कारण भूतबलि स्वामीसदृश क्षयोपशम किसे प्राप्त है?

---

१ "द्वादश-सहस्र-प्रमित-पचनमस्कारग्रन्थ-कथितक्रमेण लघुसिद्धचक्र, बृहत्सिद्धचक्रमित्यादिदेवार्चन—विधान भेदाभेद-रत्नत्रयाराधक-गुरुप्रसादेन ज्ञात्वा ध्यातव्यम् ॥" बृहत् द्रव्यसग्रह, २०४

**आचार्य शान्तिसागर महाराज की श्रेष्ठ श्रुतसेवा**—इस सम्बन्ध में यह कथन उल्लेखनीय है कि चारित्रचक्रवर्ती आचार्य शान्तिसागर महाराज ने सन् १९४३ के दशलक्षण पर्व के समय स्वर्गीय ब्रह्मचारी फतेचन्दजी परवारभूषण के द्वारा एक पत्र भिजवाया था। उसमें यह लिखा था कि '१०८ पूज्य आचार्य महाराज *'महाबन्ध'* के सूत्रों की प्रतिलिपि चाहते हैं, अत- उसको लिखकर शीघ्र भिजवाएँ।' उस समय हमने आचार्य महाराज को समाचार भेजा था कि *'महाबन्ध'* भूतबलि स्वामी रचित सूत्ररूप ही है। उस पर कोई टीका नहीं है। चालीस हजार प्रमाण ग्रंथ की प्रतिलिपि के लिए लेखक भिजवाना आवश्यक होगा। दुर्भाग्य से ग्रन्थ के १४ ताड़पत्र नष्ट हो जाने से तीन-चार हजार श्लोक सदा के लिए विलुप्त हो गये।"

हमारे पत्र को प्राप्त कर प्रवचनभक्ति-भावना-भूषित आचार्य महाराज के हृदय में अपार चिन्ता उत्पन्न हो गयी। उन्होंने कहा था—"तुम्हारे पत्र को पाकर हमें ऐसी ही चिन्ता हो गयी थी, जैसी चिन्ता धरसेन स्वामी के मन में शास्त्र के उद्धार हेतु हुई थी। रात्रि को नींद नहीं आयी। हमने सोचा तीन, चार हजार श्लोक तो नष्ट हो चुके। यदि शीघ्रता से ग्रन्थों की रक्षा का कार्य नहीं किया गया, तो और भी अपार क्षति हो जाएगी। इससे हमने कुन्थलगिरि में संघपति गेंदनमल, भट्टारक जिनसेन (नाँदणी मठ), चन्दूलाल सराफ, बारामती आदि के समक्ष कहा था कि हमारी इच्छा है कि धवल, *'महाधवल'* और जयधवल, इन आगम-ग्रन्थों को ताम्रपत्र में खुदवाकर उनकी रक्षा की जाए, जिससे वे चिरकाल तक सुरक्षित रह सकें। उस समय संघपति सेठ गेंदनमल ने कहा कि वे इस काम के लिए सारा खर्चा देने को तैयार हैं; किन्तु हमने कहा कि यह काम एक का नहीं है। समाज के द्वारा यह कार्य होना चाहिए। लोगों ने रात्रि के समय बैठक करके इस कार्य के लिए अर्थ की व्यवस्था की। इस कार्य के लिए जिनवाणी जीर्णोद्धारक संस्था की स्थापना की गयी। 'महाराज ने हमसे कई बार कहा था कि इन सिद्धान्त ग्रन्थों को ताम्रपत्र में उत्कीर्ण किये जाने में मुख्य कारण तुम हो। तुम्हारे पत्र के कारण ही हमारा ध्यान ताम्रपत्र में ग्रन्थ को उत्कीर्ण कराने को गया था।" उक्त संस्था के मन्त्री श्री बालचन्द्र देवचन्द शहा, बी. ए. सोलापुर ने महत्त्वपूर्ण सेवा की।

उन जगद्वंद्य, बालब्रह्मचारी, श्रमणशिरोमणि आचार्य महाराज की प्रेरणा से एक लाख सत्तर हजार श्लोक के लगभग सिद्धान्त शास्त्र ताम्रपत्र में उत्कीर्ण हो गये तथा उनकी पाँच सौ प्रतियाँ भी कागज में मूल रूप में मुद्रित हो गयीं। उन प्रभावक मनस्वी गुरुदेव के प्रभाव से जैनधर्म तथा रत्नत्रय की ज्योति बहुत दीप्तिमान् हुई थी, किन्तु उनके कार्यों में सिद्धान्त-शास्त्र-संरक्षण तथा उसका प्रचार कार्य सर्वोपरि गिना जाएगा। उन्हीं साधुराज की इच्छानुसार सम्पूर्ण मूल रूप, *'महाबन्ध'* के संशोधन, सम्पादन का कार्य करके ताम्रपत्र में उत्कीर्ण कराने में हमें भी अपनी नम्र ऑनरेरी सेवा अर्पण करने का परम सौभाग्य मिला। हमने सम्पूर्ण *'महाबन्ध'* मुद्रित कराकर सन् १९५४ के दशलक्षण पर्व में फलटण के जिनालय में, आचार्य शान्तिसागर महाराज के कर-कमलों में सविनय समर्पण कर उनका हार्दिक आशीर्वाद प्राप्त किया था। हमारे द्वारा एक वर्ष में ही सम्पूर्ण कार्य को सम्पन्न देखकर उन गुरुदेव को अपार आनन्द तथा सन्तोष हुआ था।[1]

---

१. श्री १०८ चारित्र चक्रवर्ती आचार्य शान्तिसागर दिगम्बर जैन जिनवाणी जीर्णोद्धारक संस्था की रिपोर्ट में लिखा है—"आचार्य शान्तिसागर महाराज ने अनेक बार यह कहा था कि इस जिनवाणी जीर्णोद्धारक संस्था के कार्यपूर्ति के कारण दिवाकरजी हैं, क्योंकि इनके द्वारा जब पूज्यश्री को महाधवल ग्रन्थ के चार, पाँच हजार श्लोकों के नष्ट होने की सूचना प्रेषित की गयी, तब आचार्यश्री के मन में श्रुतरक्षण की ऐसी ही तीव्र भावना उत्पन्न हुई, जिस प्रकार आचार्य धरसेन स्वामी को श्रुतरक्षण की चिन्ता उत्पन्न हुई थी। श्री पं. सुमेरचन्दजी दिवाकर शास्त्रीजी ने महाधवल के सम्पादन, प्रकाशन आदि का कार्य बहुत धर्मप्रेमवश परिश्रमपूर्वक किया और उसके बदले में किसी भी प्रकार की आर्थिक सहायता या भेंट स्वीकार नहीं की। फलटण में उक्त पण्डित जी को आचार्यश्री के समक्ष संवत् २०१० भाद्रपद वदी ५ को सम्मानित किया। आचार्यश्री ने पं. दिवाकरजी की नि:स्वार्थ सेवा और किसी प्रकार की भेंट स्वीकार न करने पर अत्यन्त हर्ष प्रदर्शित करते हुए पण्डितजी को मंगलमय पवित्र आशीर्वाद प्रदान किया।" (पृष्ठ ६ तथा ७, संवत् २०१० से २०१६ का अहवाल, प्रकाशक, वालचन्द देवचन्द शहा, बी ए मन्त्री तथा माणिकचन्द भटूकचन्द दोशी, बी.ए. एल-एल बी, उपमन्त्री, फलटण (महाराष्ट्र)।

**महाबन्ध की प्रतिलिपि**—*'महाबन्ध'* आदि सिद्धान्त ग्रन्थो की जो कन्नड लिपि मे ताडपत्र मे उत्कीर्ण प्रति मूडबिद्री के सिद्धान्त मन्दिर मे विद्यमन है, वह यथार्थ मे मूल प्रति नही है। वह प्रति सात या आठ सौ वर्ष पुरानी कही जाती है। उस प्रति के आधार पर अन्य प्रतियॉ तैयार कराकर कुछ स्थानो पर भेजी गयी है। हमने मूडबिद्री जाकर इन ग्रन्थो को देखा, कारण ताम्रपत्र की प्रति तैयार करने मे कोई त्रुटि न रह जाए, अत मूडबिद्री की कॉपी का सूक्ष्म निरीक्षण आवश्यक था। *'महाबन्ध'* की हमारी प्रति में पाठ कही-कही दूसरा था, ज्ञानपीठ काशी से मुद्रित प्रति मे भिन्न था। इससे मूडबिद्री के ताडपत्र के शास्त्र का क्या पाठ है, यह जानना आवश्यक तथा पुण्य कर्त्तव्य था। हम अपने साथ मे सन् १६५३ मे छोटे भाई अभिनन्दनकुमार दिवाकर एम ए , एल-एल बी, एडवोकेट को भी मूडबिद्री ले गये थे, क्योंकि ग्रन्थ का सम्यक्-परिशीलन बडे उत्तरदायित्व का कार्य था। प चन्द्रराजैय्या कन्नडी भाषा के विशेषज्ञ से ग्रन्थ को हम वॅचवाते थे। उस समय हमे ज्ञात हुआ था कि ताडपत्र की प्रतियाँ कहीं-कहीं अशुद्ध पाठ्युक्त भी है। प लोकनाथजी शास्त्री, प नागराजजी शास्त्री तथा पं चन्द्रराजेन्द्रजी ने पहले हमारे लिए देवनागरी लिपि मे प्रतिलिपि तैयार की थी। उसमे कुछ त्रुटियो को देखकर ताडपत्र की प्रतिलिपि के साथ अपनी प्रतिलिपि का दोबारा सन्तुलन का कार्य प चन्द्रराजेन्द्र शास्त्री ने बडे परिश्रम से सम्पन्न किया था। फलत महत्त्वपूर्ण भूलो को सुधारा गया है।

**महारानी मल्लिका देवी का शास्त्र-दान**—मूडबिद्री में विद्यमान ताडपत्रीय प्रति के विषय मे यह बात ज्ञातव्य है कि वनितारत्न महारानी मल्लिकादेवी ने अपने पंचमी व्रत के उद्यापन मे उक्त प्रतिलिपि तैयार कराकर यतिपति मुनिराज श्रीमाघनन्दि महाराज को अर्पण की थी। अत भूतबलि स्वामी के द्वारा लिखित *'महाबन्ध'* की मूल प्रति मूडबिद्री मे है, ऐसी कल्पना अयथार्थ है। प्रथम प्रति के जीर्ण होकर नष्ट होने के पूर्व दूसरी प्रति श्रुतभक्त व्यक्तियो-द्वारा तैयार की गयी थी। ऐसा ही क्रम अन्य ग्रन्थो के विषय मे रहा है। अत. ग्रन्थो के पाठो मे सशोधन आदि कार्य करते समय जो यह सोचा जाता है कि यह परिवर्तन भूतबलि, पुष्पदन्त रचित मूल सूत्रो के विषय मे किया गया है, यथार्थ मे यह बात नहीं है। वास्तव मे बात यह है कि मूडबिद्री की प्रतियॉ भी प्रतिलिपियॉ ही है। इतने बडे ग्रन्थो को ताडपत्र मे उत्कीर्ण करने के अनेक वर्ष के परिश्रमसाध्य कार्य मे प्रमाद, क्षयोपशम की मन्दता अथवा शारीरिक परिस्थिति आदि अनेक कारणो से कहीं कुछ अयथार्थ लिखा जाना असम्भव नहीं है। पापभीरु, आगमभक्त, श्रुतसेवी विद्वान् पूर्वापर सम्बन्ध, परम्परा आदि के प्रकाश मे कार्य किया करते है।

**मूडबिद्री की प्रति**—पूर्ण *'महाबन्ध'* २१६ ताडपत्रों में अंकित है। उसमे २७ पत्र पंजिका के हैं, जिसका *'महाबन्ध'* से कोई सम्बन्ध नहीं है। ग्रन्थ के १४ ताडपत्र नष्ट हो गये, इस प्रकार *'महाबन्ध'* की ताडपत्रीय प्रति १७८ पत्रो मे विद्यमान है।

*'महाबन्ध'* मे प्रकृतिबन्ध का कथन ताडपत्र ५० पर्यन्त है। *'महाबन्ध'* के इस प्रथम खण्ड में २२ ताडपत्रो का मूल तथा अनुवाद छापा जा रहा है। स्थितिबन्ध का वर्णन ताडपत्र ११३ पर्यन्त है, अनुभाग बन्ध का वर्णन एक सौ तेरह ताडपत्र तक है तथा प्रदेशबन्ध दो सौ उन्नीस ताडपत्र पर्यन्त है। मूडबिद्री के पण्डित लोकनाथ जी शास्त्री के नेतृत्व मे हमने देवनागरी लिपि मे प्रतिलिपि तैयार करायी थी। उन्होंने हमे लिखा था कि ताडपत्र की प्रति लगभग सात सौ या आठ सौ वर्ष प्राचीन होगी। *'महाबन्ध'* की ताड़पत्र की राशि मे चार-पॉच त्रुटित ताडपत्र भी अलग हैं, जो किसी-किसी प्रकरण के त्रुटित अश के पूरक प्रतीत होते है।

*'महाबन्ध'* शास्त्र द्वादशागवाणी से साक्षात् सम्बन्ध रखता है। इस ग्रन्थराज पर कोई भी टीका उलब्ध नही होती है। कहते है, तुम्बुलुर नामक आचार्य ने *'महाबन्ध'* पर सात हजार श्लोक प्रमाण टीका रची थी, किन्तु उसकी अब तक उपलब्धि नहीं हुई है। *'महाबन्ध'* के सूत्र गद्यरूप हैं। इसके प्रारम्भ मे सोलह गाथाएँ आयी हैं। स्थितिबधाधिकार-मे तीन गाथाएँ और पायी जाती है।

**महाबन्ध में भिन्न परम्परा का संकेत**—यह चालीस हजार श्लोकप्रमाण *'महाबन्ध'* शास्त्र भूतवलि

स्वामी की अनुपम रचना है। इस ग्रन्थ मे आचार्य भूतवलि स्वामी ने कही-कहीं भिन्न गुरुपरम्परा का द्योतक उल्लेख भी किया है। वे काल प्ररूपणा मे (ताम्रपत्र, पृ १२, १३) तेजोलेश्या की अपेक्षा प्ररूपणा करते हैं–"थीणगिद्धितिग अणुताणुब ४ एय। उक्क वेसागरोव सादिरे। णवरि केसि च जह एगस।" पद्मलेश्या का कथन करते हुए आचार्य लिखते है–"थीणगिद्धि अणताणु ४ एगस (स)। उक्क अट्ठारस सादि। णवरि के मि च एगस।" यहाँ 'केसि च' शब्द-द्वारा अन्य पक्ष का प्रतिपादन किया गया है। यह अन्य पक्ष किनका है, इसका उल्लेख नही हुआ है। यह प्रकृतिवन्ध खण्ड का कथन है।

*'महाबन्ध'* के स्थिति बन्ध खण्ड मे (ताम्रपत्र प्रति ७७) *'अद्धच्छेद परूवणा'* का निरूपण करते हुए कहते है–"सुहुमस पचणाणा चदुदस पचतरा उक्क ट्ठिदि मुहुत्तपुधत्त, अतोमु आवधा णिसे। सादावे जसगि उच्चागो उक्क ट्ठिदि मासपुधत्त अतो आवा णिसे। अथवा पचणा चदुदस पचतरा उक्क ट्ठिदि दिवसपुधत्त अतो आबा णिसे। सादा जसगि उच्चा उक्क ट्ठिदि वासपुधत्त, अतो आवा णिसे" यहाँ 'अथवा' के द्वारा भिन्न परम्परा का कथन किया प्रतीत होता है।

## यतिवृषभ आचार्य का भिन्न मत

'गोम्मटसार' मे भूतबलि आचार्य के कथन से भिन्न *'कषाय प्राभृत'* के चूर्णिसूत्रकार यतिवृषभ का कथन मिलता है। यतिवृषभ आचार्य कहते है कि नरक, तिर्यच, मनुष्य और देव मे उत्पन्न हुए जीव के प्रथम समय मे क्रमश क्रोध, माया, मान तथा लोभ का उदय होता है अर्थात् नारकी के क्रोध का, तिर्यच के माया का, मनुष्य के मान का और देव के लोभ का उदय प्रथम समय मे पाया जाता है, किन्तु भूतवलि आचार्य का कथन है कि इस विषय मे कोई नियम नहीं है। नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती ने दोनो मान्यताओ का प्रतिपादन इस गाथा मे किया है–

"णारय-तिरिक्ख-णर-सुरगईसु उप्पण्ण-पढमकालम्हि।
कोहो माया माणो लोहुदओ अणियमो वापि ॥गा. २८८॥"–जीवकाण्ड

इस काल मे, इस क्षेत्र मे केवली, श्रुतकेवली का असद्भाव रहने से 'गोम्मटसार' मे दोनो मान्यताओ का कथन किया है। सस्कृत टीकाकार के शब्द महत्त्वपूर्ण है–"अस्मिन् भरते तीर्थकर-श्रुतकेवल्याभावात्, आरातीयाचार्याणा सिद्धान्तशास्त्रकर्तृभ्यो ज्ञानातिशयवतामभावाच्च"–इस भरत क्षेत्र मे तीर्थकर तथा केवली का अभाव है और उक्त सिद्धान्तशास्त्रो के कर्ताओ से अधिक ज्ञानियो के पश्चात्वर्ती आचार्यो का अभाव है। ऐसी स्थिति मे दोनो मतो का कथन करने के सिवाय अन्य मार्ग नहीं है।

*'गोम्मटसार कर्मकाण्ड'* में भी भूतबलि स्वामी का मत प्रतिपादन के साथ दूसरा मत भी प्रदर्शित किया है। उदय–व्युच्छित्ति का वर्णन करते हुए भूतबलि आचार्य का मत इस गाथा-द्वारा व्यक्त किया है–

"पण-णव-इगि-सत्तरसं-अड-पंच च चउर छक्क छच्चेव।
इगि-दुग-सोलस-तीसं बारस उदये अजोगंता ॥२६४॥"

मिथ्यात्व गुणस्थान में ५, सासादन मे ९, मिश्र मे १, अविरत मे १७, देशविरत मे ८, प्रयत्तसयत मे ५, अप्रमत्तसयत मे ४, अपूर्वकरण में ६, अनिवृत्तिकरण मे ६, सूक्ष्मसाम्पराय मे १, उपशान्तकषाय मे २, क्षीणकषाय मे १६, सयोगीजिन में ३० तथा अयोगकेवली मे १२ प्रकृति की व्युच्छित्ति कही है।

अन्य आचार्य-परम्परा का कथन इस गाथा मे किया है–

"दस-चउ-रिगि-सत्तरसं अट्ठ य तह पंच चेव चउरो य।
छच्छक्क-एक्क-दुग-दुग-चोद्दस उगुतीस तेरसुदयविधिः ॥२६३॥"

मिथ्यात्वादि गुणस्थानो में दस, चार, एक, सत्रह, आठ, पाँच, चार, छह, छह, एक, दो, दो, चौदह, उन्तीस तथा तेरह प्रकृतियो की उदय व्युच्छित्ति कही है।

## *'महाबन्ध'* का प्रभाव

समस्त जैनवाङ्मय मे बन्ध के विषय मे *'महाबन्ध'* श्रेष्ठ रचना है। इतना ही नहीं, किन्तु विश्व के कर्म-सम्बन्धी साहित्य मे यह श्रेष्ठ कृति ही अत्यन्त प्राचीन, पूज्य तथा प्रामाणिक ग्रन्थ होने के कारण यह महाशास्त्र भूतबलि स्वामी के पश्चाद्वर्ती प्राय सभी महान् शास्त्रकारो का बन्ध के विषय मे मागदर्शक रहा है। 'तत्त्वार्थवार्तिकालकार' के देखने से ज्ञात होता है कि अकलक स्वामी पर *'महाबन्ध'* का प्रभाव पडा है। वे *'महाबन्ध'* को 'आगम' शब्द से सकीर्तित करके अपना आदर तथा श्रद्धा का भाव व्यक्त करते हुए प्रतीत होते है—

"आगमे ह्युक्त मनसा मन परिच्छिद्य परेषां सज्ञादीन् जानाति, इति मनसात्मनेत्यर्थ । तमात्मनावबुध्यात्मन परेषा च चिन्ता-जीवित-मरण-सुख-दु ख-लाभालाभादीन् विजानाति। व्यक्तमनसा जीवानामर्थ जानाति, नाव्यक्तमनसाम्।"

—त रा, पृ ५८।

"मणेण माणस पडिविदइत्ता परेसि सण्णासदिमदिचिंतादि विजाणदि। जीविदमरण लाभालाभ सुहदुक्ख णगरविणास देहविणास जणपदविणास अदिवुट्ठि-अणावुट्ठि-सुवुट्ठि-दुवुट्ठि-सुभिक्ख दुभिक्ख खेमा-खेम भयरोग उब्भम इब्भम सभम। वत्तमाणाण जीवाण, णोअवत्तमणाण जीवाण जाणदि।"

— *'महाबन्ध'*, ताम्रपत्र प्रति, पृ २

'गोम्मटसार' पर भी *'महाबन्ध'* का प्रभाव स्पष्टतया दृग्गोचर होता है। उदाहरणार्थ, इस प्रकृतिबन्धाधिकार के बन्धसामित्तविचय अध्याय से तुलना करे, तो पता चलेगा, कि यहाँ वर्णित कर्मप्रकृतियो के बन्धको, अबन्धको आदि का कथन 'गोम्मटसार' कर्मकाण्ड की 'मिच्छत्तहुडसढा' आदि गाथा ९५ से १२० तक पद्यरूप मे निबद्ध है। *'महाबन्ध'* मे बन्ध के सादि-अनादि, ध्रुव-अध्रुवरूप भेदो का वर्णन ३३-४३ पृष्ठ पर किया गया है। वह गोम्मटसार कर्मकाण्ड गाथा १२२ से १२४ मे निरूपित हुआ है।

*'महाबन्ध'* के पृ २१-२४ मे 'ओगाहणा जहण्णा' आदि सोलह गाथाएँ है, वे तनिक परिवर्तन के साथ गोम्मटसार जीवकाण्ड की ज्ञानमार्गणामे वर्णित है।

अन्य आगम पर *'महाबन्ध'* का प्रभाव प्रकट ज्ञात होगा। वहाँ भी उनमे *'महाबन्ध'* के प्रमेयसम्बन्धी चर्चा की गयी है, कारण बन्धविषय के विशदरूप से प्रतिपादक *'महाबन्ध'* से प्राचीन ग्रन्थराज की अनुपलब्धि है।

## ग्रन्थ की उपयोगिता

भौतिक उपयोगितावादी *'महाबन्ध'* को देखकर आनन्दामृत पान नही कर सकेगा, कारण उसकी दृष्टि मे बाह्य पदार्थो की उपलब्धि ही आत्मोपलब्धि है। अनेक व्यक्तियो की यह धारणा रही है कि इन सिद्धान्तग्रन्थो मे अपूर्व तथा अश्रुतपूर्व विद्या का भण्डार है, जिसके बल से लोहा सोना रूप मे परिणत किया जा सकता है, आकाश मे विमान उडाये जा सकते हैं, आदि विविध वैज्ञानिक चमत्कारो का आकर होने की मधुर कल्पना के कारण लोगो की इन शास्त्रो के प्रति अत्यधिक ममता रही, किन्तु प्रत्यक्ष परिचय के द्वारा जब यह ज्ञात होता है कि *'महाबन्ध'* मे केवल प्रकृति, स्थिति, अनुभाग तथा प्रदेशरूप बन्धचतुष्टय का सूक्ष्म एव विस्तृत वर्णन है, तब वह सोचता है कि इससे हमें क्या करना है? अपना काम करो, ऐसी रचनाओ मे अपने बहुमूल्य समय का व्यय क्यों किया जाए? आपातत यह दृष्टि प्रिय तथा आकर्षक मालूम पडती है, किन्तु ज्ञानवान् व्यक्ति को यह विचार अविद्यान्धकार पूर्ण प्रतीत होता है। लौकिक अर्थभक्त, अनर्थ की जननी तथा आत्मनिधि का लोप करनेवाली सामग्री को सर्वस्व मानता है। वह इन ग्रन्थो मे भौतिक विज्ञान की सामग्री न पाकर निराश होता है, किन्तु ज्ञानवान् तथा आत्मनिधि के वैभव को समझनेवाला सत्पुरुष यह अनुभव करता है कि वास्तविक वैज्ञानिक चमत्कारपूर्ण सामग्री से यह महाशास्त्र आपूर्ण है।

आत्मा अपने प्रयत्न से कर्मों के जाल में फँसता है। जो ज्ञान नामक सामग्री बन्धन को ओर पुष्ट करती है, वह तो महान् अविद्या है। श्रेष्ठ कला, विद्या, विज्ञान या चमत्कार तो इसमें है कि यह आत्मा कर्मों की राशि को पृथक् करके अपने अनन्त तथा अमर्यादित विभूतियों से अलकृत 'आत्मत्व' को अभिव्यक्त करे। भगवान् वृषभदेव ने सातसमुद्रान्त विशाल साम्राज्य को छोड़कर 'आत्मवान्' की प्रतिष्ठा प्राप्त की थी।[1] अर्थशास्त्री रुपयों के हानि-लाभ पर ही दृष्टि रखता है, किन्तु ज्ञानी जीव आत्मा के स्वरूप को ढकनेवाले आस्रव को हानि तथा संवर और निर्जरा को अपना लाभ समझता है। वही सच्चा सम्पत्तिशाली है, जिसे आत्मत्व की उपलब्धि है और वही चमत्कारपूर्ण शक्ति विशिष्ट है, जिसने कर्म-राशि को चूर्ण किया है तथा इसमें उद्योग करता रहता है।

नाटक समयसार में कितनी सुन्दर बात कही गयी है–

"जे जे जगवासी जीव थावर जंगम रूप, ते ते निज बस करि राखे बल तोरिके।
महा अभिमानी ऐसो आस्रव अगाध जोधा, रोपि रणथम्भ ठाड़ो भयो मूछ मोरिके॥
आयो तिहि थानक अचानक परमधाम, ज्ञान नाम सुभट सवायो बल फेरिके।
आस्रव पछारयो रणथम्भ तोड़ि डारयो ताहि निरखि बनारसि नमत कर जोरिके।"

अभिमानी आस्रव सुभट को पछाड़कर विजय प्राप्त करनेवाले आत्मज्ञानी को *'महाबन्ध'* सदृश शास्त्र अपूर्व बल प्रदान करते हैं। कर्मों का आत्मा के साथ जो बन्ध है, वह इतना सुदृढ़ और सूक्ष्म है कि भयकर से भयंकर अस्त्र-शस्त्रादि के प्रहार होने पर भी उस पर कुछ भी असर नहीं होता। आध्यात्मिक शक्ति के जागृत होते ही कर्मों का सुदृढ़ बन्धन ढीला होने लगता है। ऐसे ग्रन्थ उस आत्मीक तेज को प्रवृद्ध करते हैं, जिसके द्वारा यह आत्मा कर्मबन्धन के प्रपंच से मुक्त होने के मार्ग में लग जाता है। कर्मों के प्रपंच से छूटने का उपाय ही यथार्थ में सबसे बड़ा चमत्कार है। ससार के समस्त भौतिक चमत्कार और अन्वेषण एक ओर रखकर दूसरी ओर कर्मनाश करने की आत्मचातुरी अथवा चमत्कार को रख सन्तुलन किया जाए, तो वह आत्मबोध की कला ही श्रेष्ठ निकलेगी, जो अनन्तभव से बँधे हुए अनन्त दु:खों के मूलकारण कर्मों का पूर्णतया उन्मूलन कर आत्मा में अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तवीर्य तथा अनन्तसुख को अभिव्यक्त कर देती है। भौतिकता की आराधना से आत्मत्व का ह्रास ही हुआ करता है। इसका ही कारण है जो जीव अपने 'स्व' को भूलकर 'पर' का उपासक बनता है। अनादि काल से मोह-महाविद्यालय में अभ्यास करनेवाला यह जीव जहाँ भी जाता है और जिस किसी पदार्थ के सम्पर्क में आता है, वहाँ वह या तो आसक्ति धारण करता है या द्वेषभाव रखता है। वीतरागता का प्रकाश कभी भी इसकी जीवनवृत्ति को आलोकित नहीं कर पाया।

*'महाबन्ध'* सदृश शास्त्र के परिशीलन से आत्मा को पता चलता है कि किस-किस कर्म का मेरे साथ सम्बन्ध होता है, उसके स्वरूपादि का विशद बोध होने से राग, द्वेष तथा मोह का अध्यास एवं अभ्यास मन्द होने लगता है। आर्त और रौद्र नामक दुर्ध्यानों का अभाव होकर धर्मध्यान की विमल चन्द्रिका का प्रकाश तथा विकास होता है जो आनन्दामृत को प्रवाहित करती है और मोह के सन्ताप का निवारण करती है। समुद्र के तल में डुबकी लगाने वालों को बाह्यजगत् की शुभ, अशुभ बातों का पता नहीं चलता; इसी प्रकार कर्मराशि का विशद तथा विस्तृत विवेचन करने वाले इस ग्रन्थार्णव में निमग्न होने वाले मुमुक्षु के चित्त में राग-द्वेषादि सन्तापकारी भाव नहीं उत्पन्न होते। वह बड़ी निराकुलता तथा विशिष्ट शान्ति का अनुभव करता है।

व्यायामादि का सम्यक् अभ्यासशील व्यक्ति व्याधियों के आक्रमण से प्राय: बचा रहता है, इसी प्रकार

---

१. "विहाय यः सागरवारिवाससं वधूमिवेमां वसुधावधूं सतीम्।
मुमुक्षुरिक्ष्वाकुकुलादिरात्मवान् प्रभुः प्रवव्राज सहिष्णुरच्युत ॥"–बृहत्स्व. २

ऐसे पुण्यानुबन्धी वाङ्मय के परिशीलन-द्वारा भव्य जीव उस आध्यात्मिक परिशुद्ध व्यायाम को करता है, जिससे आत्मा बलिष्ठ होती है और भौतिक चमक-दमक चित्त मे चमत्कृति या विकृति उत्पन्न नही कर पाती तथा काम-क्रोध-मोहादि दोष आत्मशक्ति को न्यून नही कर पाते।

**विपाकविचय धर्मध्यान का साधक**—शास्त्रकारो ने धर्म ध्यान और शुक्ल ध्यान को निर्वाण का कारण बताया है।[1] धर्म ध्यान के चार भेदो मे विपाकविचय नाम का ध्यान कहा गया है। आचार्य अकलक लिखते है—"कर्मफलानुभवनविवेक प्रति प्रणिधान विपाकविचय । कर्मणा ज्ञानावरणादीना द्रव्यक्षेत्रकाल-भव-भावप्रत्ययफलानुभवन प्रति प्रणिधान विपाकविचय ।" —त रा, ३५३। "कर्मो के फलानुभव विवेक के प्रति उपयोग का होना विपाकविचय है। ज्ञानावरणादिक कर्मो का द्रव्य, क्षेत्र, काल, भव, भाव के निमित्त से जो फलानुभवन होता है, उस ओर चित्तवृत्ति को लगाना विपाकविचय है।" कर्मो के विपाक आदि के विषय मे अनुचिन्तन करने से रागादि की मन्दता होती है और कषायविजय का कार्य सरल हो जाता है। समय प्राभृतकार के शब्दो मे जीव विचारता है—

**"जीवस्स णत्थि वग्गो ण वग्गणा णेव फड्ढया केई।**
**णो अज्झप्पट्ठाणा णेव य अणुभायठाणाणि ॥५२॥**
**जीवस्स णत्थि केई जोयट्ठाणा ण बंधठाणा वा।**
**णेव य उदयट्ठाणा मग्गट्ठाणया केई ॥५३॥**
**णो ठिदिबंधट्ठाणा जीवस्स ण संकिलेसठाणा वा।**
**णेव विसोहिट्ठाणा णो संजमलद्धिठाणा वा ॥५४॥**
**णेव य जीवट्ठाणा ण गुणट्ठाणा य अत्थि जीवस्स।**
**जेण दु एदे सव्वे पुग्गलदव्वस्स परिणामा ॥५५॥"**

इस जीव के न तो वर्ग है, न वर्गणा है, न स्पर्धक है, न अध्यवसायस्थान है, न अनुभागस्थान है। जीव के न योगस्थान है, न बन्धस्थान है, न उदयस्थान है, न मार्गणास्थान है, न स्थितिबन्धस्थान है, न सक्लेशस्थान है, न विशुद्धिस्थान है, न सयमलब्धिस्थान है। जीव के न जीवस्थान है, न गुणस्थान है, कारण ये सब पुद्गलद्रव्य के परिणाम है।

यह है—परिशुद्ध परमार्थ दृष्टि। मुमुक्षु व्यवहार दृष्टि को भी दृष्टिगोचर रखता है। यदि एकान्त शुद्ध दृष्टि पर आश्रित हो जाए, तो फिर वह मोक्षमार्ग के विषय मे अकर्मण्य बनकर विषयादि मे प्रवृत्ति कर पाप-पक मे अधिक निमग्न होता है। जिसने अपूर्ण अवस्था मे भी अपने को साक्षात् पूर्ण मान लिया है, उसका विकास अवरुद्ध हो जाता है, इसी प्रकार निश्चयैकान्त का आश्रय ह्रास का हेतु बन जाता है। व्यवहारैकान्तवाला तात्त्विक दृष्टि को सर्वथा भुला अपने को 'दासोऽह' का पाठ पढने वाला समझता है। 'सोऽह' की विमल दृष्टि उसे नही प्राप्त होती है। 'सोऽह' का भक्त यदि कल्याण चाहता है, तो उसे 'दासोऽह' के पूर्व मे 'उदासोऽह' का पथ भी पकडना आवश्यक है, अन्यथा एकान्तवाद की महामारी उसका पिण्ड नहीं छोडती है। इस कारण समन्तभद्र स्वामी कहते है—

"निरपेक्षा नया मिथ्याः सापेक्षा वस्तु तेऽर्थकृत्॥" —आ मी, १०८

विवेकी साधक व्यवहार दृष्टि से विचारता है—

**"ववहारेण दु एदे जीवस्स हवति वण्णमादीया।**
**गुणठाणंता भावा ण दु केई णिच्छयणयस्स** ॥समयपाहुड गा. ५६॥

ये वर्ण आदि गुणस्थान पर्यन्त भाव व्यवहार नय से पाये जाते है। निश्चय नय की अपेक्षा वे कोई नही है।

---

१ "परे मोक्षहेतू"—त सू ६, २९।

अल्पज्ञानी पुरुषो के के लिए बन्ध के विषय मे परिज्ञान कराने के लिए सूत्रकार उमास्वामी ने लिखा है—

"प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशास्तद्विधयः॥"—त सू ८,३

उस बन्ध के प्रकृति, स्थिति, अनुभाग तथा प्रदेश बन्ध ये चार भेद हैं। विस्तृतरुचि एव सूक्ष्मबुद्धिधारी महाज्ञानियो के लिए सही तत्त्व महर्षि भूतबलि ने चालीस हजार श्लोक प्रमाण *'महाबन्ध'* शास्त्र-द्वारा निबद्ध किया है। *'महाबन्ध'* के विमल और विपुल प्रकाश से साधक अपनी आत्मा के अन्तस्तल मे छिपे हुए अज्ञान एव मोहान्धकार को दूर कर जीवन को *'महाधवल'* बनाता है। जिस प्रकार जिनेन्द्रदेव की आराधना के द्वारा पूजक जिनेन्द्र का पद प्राप्त करता है, उसी प्रकार *'महाधवल'* के सम्यक् परिशीलन तथा स्वाध्याय से जीवन भी *'महाधवल'* हो जाता है। अनुभागबन्ध की प्रशस्ति मे ग्रन्थ को 'सत् पुण्याकर' बताया है। यथार्थ मे यह सातिशय पुण्य की उत्पत्ति का कारण है। प्रशस्त पुण्य का भण्डार है। श्रेयोमार्ग की सिद्धि का निमित्त है। *'प्रवचनसार'* मे कुन्दकुन्द स्वामी ने अर्हन्त की पदवी को पुण्य का फल कहा है। *'पुण्णफला अरहता'* (गाथा १, ४५)। अमृतचन्द्र सूरि ने टीका मे पुण्य को 'कल्पवृक्ष' कहते हुए उसके पूर्ण परिपक्व फल को 'अर्हन्त' कहा है। 'अर्हन्त खलु सकल-सम्यक् परिपक्व-पुण्य-कल्पपादपफला एव' (प्रवचनसार टीका, पृष्ठ ५८)

## प्रशस्ति-परिचय

*'महाबन्ध'* ग्रन्थ मे ऐतिहासिक उल्लेख का दर्शन नही होता। प्रकृतिबन्ध-अधिकार के प्रारम्भिक अश के नष्ट हो जाने से उसके ऐतिहासिक उल्लेख का परिज्ञान होना असम्भव है। इस अधिकार के अन्त मे प्रशस्तिरूप मे भी कोई उल्लेख नहीं है। स्थितिबन्ध, अनुभागबन्ध तथा प्रदेशबन्ध—इन तीन अधिकारो के अन्त में ही प्रशस्ति पायी जाती है।

प्रशस्ति में ग्रन्थ कर्ता का नाम तक नही आया है। स्थितिबन्ध के पद्य न. ७ और प्रदेश-बन्ध के पद्य न ५ से, जो समान हैं, विदित होता है, कि सेनवधू बनितारत्न मल्लिका देवी ने अपने पचमी व्रत के उद्यापन मे शान्त तथा यतिपति माघनन्दि महाराज को इस ग्रन्थ की प्रतिलिपि अर्पण की थी।

मल्लिका देवी को शीलनिधान, ललनारत्न, जिनपदकमलभ्रमर, सिद्धान्त शास्त्र मे उपयुक्त अन्त करणवाली तथा अनेकगुणगण अलकृत बताया है। उन्होने पुण्याकर *'महाबन्ध'* पुस्तक जिन माघनन्दि मुनीश्वर को भेट की थी। वे गुप्तित्रयभूषित, शल्यरहित, कामविजेता, सिद्धान्तसिन्धु की वृद्धि करने को चन्द्रमा तुल्य तथा सिद्धान्त शास्त्र के पारगत विद्वान् थे।

वे मेघचन्द्र व्रतपति के चरणकमल के भ्रमर-सदृश थे।

मल्लिका देवी सारे जगत् मे अपने गुणो के कारण विख्यात थी। 'सत्कर्म-पजिका' से ज्ञात होता है कि प्रशस्ति मे आगत 'सेन' का पूरा नाम शान्तिषेण है। वे राजा थे। राजपत्नी मल्लिका देवी-द्वारा व्रतोद्यापन के अवसर पर शास्त्र का दान इस बात को सूचित करता है कि उस समय महिला जगत् के हृदय मे जिनवाणी माता के प्रति विशेष भक्ति थी।[1]

राजा शान्तिषेण सद्गुण-भूषित थे। प्रशस्ति मे गुणभद्रसूरि का भी उल्लेख आया है। उनको कामविजेता, नि शल्य बताया है। उग्रादित्य नाम के लेखक ने *'महाबन्ध'* की कापी लिखी थी, यह बात सत्कर्मपंजिका से ज्ञात होती है। प्रशस्ति इस प्रकार है—

---

१ कर्नाटक के गगवश की महिलाओं ने प्राचीन काल मे महत्त्वपूर्ण कार्य किये हैं। इस वश की महिला अतिमब्बेने अपने द्रव्य के द्वारा महाकवि पोन्न रचित शान्तिनाथ पुराण की एक हजार प्रतियाँ लिखवाकर दान की थीं। ऐसी प्रसिद्धि है कि उस वीरागना ने सोना, चाँदी, जवाहरात आदि की बहुमूल्य सैकडो मूर्तियाँ मन्दिरों में विराजमान की थीं।

स्थितिबन्धाधिकार के अन्त की प्रशस्ति

नमस्सिद्धेभ्यः। नमो वीतरागाय शान्तये
यो दुर्जयस्मरमदोत्कटकुम्भिकुम्भसंचोदनोत्सुकतरोग्र-मृगाधिराजः।
शल्यत्रयादपगतस्त्रयगौरवारिः संजातवान्स भुवने गुणचन्द्रसूरिः ॥१॥
दुर्वारमारमदसिन्धुरसिन्धुरारिः शल्यत्रयाधिकरिपुस्त्रयगुप्तियुक्तः।
सिद्धान्तवार्धिपरिवर्धन-शीतरश्मिः श्रीमाघनन्दिमुनिपोऽजनि भूतलेऽस्मिन् ॥२॥

स्रग्धरावृत्तम् (कन्नड)

वरसम्यक्त्वद-देशसंयमद-सम्यग्बोधदत्यन्तभासुरहारत्रिकसौख्यहेतु-वेनिसिर्दा-दानदौदार्यदेल्तरदिं गी (दी) तने जन्मभूमि येनुतं सानंददिंक्कर्तुमूभरमेल्लं पोगकुत्तमिर्पुदभिमानाधीननं सेननम् ॥३॥
सुजनतें सत्यमोलपुदयेशील-गुणोन्नति पेंपु जैन-मार्गज गुणमेंब सद्गुणमिवत्यधिकं तनगोप्पनूतनधर्मजनिवनेंदुं कित्ते सुमतीधरे मेदिनि गोप्पे तोर्ब्बेचित्तजसमरूपनं नेगल्द 'सेनन' नुद्धगुणप्रधानम् ॥५॥

कन्नड कन्दपद्य

अनुपमगुणगणदतिवर्मन शीलनिदानमेसेव जिनपदसत्को-
कनद-शिलीमुखियेने मांतनदिदं 'मल्लिकब्बे ललनारत्नम्' ॥६॥
आवनिता रत्नदो, पेंपावंगं पोगललरिदु जिनपूजये नाना-
विधद-दानदमलिन-भावदोला 'मल्लिकब्बेयं' पोल्ववरार
श्री पंचमिय नोंतुधापनमं माडि बरेसि रांद्धांतगना [राद्धांतमना]।
रूपवती 'सेनवधू' जितकोपं श्रीमाघनंदियतिपति-गित्तल् ॥७॥

अनुभागबन्धाधिकार के अन्त की प्रशस्ति

स्रग्धरावृत्तम्

जितचेतोजातनुर्वीश्वर-मुकुटतटोद्घृष्टपादारविन्द-
द्वितयं वाक्कामिनी-पीवरकुचकलशालंकृतोदारहार-
प्रतिमं दुर्द्धोरसंसृत्यतुल-विपिनदावानलं माघनन्दि-
व्रतिनाथं शारदाभ्रोज्ज्वलविशदयशोराजिता शान्तकान्तम् ॥१॥

कन्दपद्य

भावभवविजयि-वरवाग्देवीमुखनूलरत्नदर्पनान-
न्नावनि-पालकनेनिसिद-नला विश्रुतकित्ते माघनंदिमुनीन्द्रम् ॥२॥

महास्रग्धरावृत्तम्

वरराद्धान्तामृताम्भोनिधि-तरल-तरंगोत्कर-क्षालितान्तः-
करणं श्रीमेघचन्द्रव्रतिपतिपदपंकेरुहासक्तसत्त्व (त्व)
द्गचरणं तीव्र प्रतापोद्धृत-विततबलोपेत-पुष्पेषुभृत्तसं-
हरणं सैद्धान्तिकाग्रेसरनेने नेगल्दं माघनन्दिव्रतीन्द्रम् ॥३॥

कन्दपद्य

महनीय गुणनिधानं, सहजोन्नतबुद्धिविनयनिधियेन नेगव्द
महि बिनुतकित्ते किर्त्तित (मही) महिमानं मानिताभिमान सेनम् ॥४॥
विनयद-शीलदोल गुणदोलादिय पेपिन पुड्डिजंमनो-
जनरतिरूपि नोल्पनिलिसिर्द-मनोहरमप्पुदोदु-
रूपिनमने दानदा (सा) गरमेमिप्प वधूत्तमे यप्प संदसे-
नन सति मल्लिकब्बेगे धरित्रियोलार्दोरे सद्गुणंगलि ॥५॥
सकलधरित्रीविनुत-प्रकटितयशे मल्लिकब्बे बरेयिसि सत्पु-
ण्याकर महाबन्धद पुस्तकमं श्रीमाघनंदि मुनिपति गित्तल् ॥६॥

## प्रदेशबन्धाधिकार के अन्त की प्रशस्ति

कन्दपद्य

श्रीमलधारिमुनीन्द्रपदामलसरसीरुहभृंगनमलिकित्ते।
प्रेम मुनिजनकैरवासोमनेनल्माघनंदियतिपतियेसेदं ॥१॥
जितपपचेषु-प्रतापानलमलतरोत्कृष्टचरित्ररारा-
जितलेतं भारती-भासुर-भासुरकुचकलशालीढ-भाभारनूला।
यत् तारोदारहारं समदमनियमालकृतं माघनंदि-
व्रतिनाथं शारदाभ्रोज्ज्वलविशदयशो-वल्लरी-चक्रवालम् ॥२॥
जिनवक्त्रांभोज-नीनिर्गत-हितनुतराद्धान्तकिंजल्कसुस्वादन-
... ... ... ... ... जपदनत भूपेन्द्रकोटीरसेना।
तिनिकायभ्राजितांध्रिद्वयनखिल-जगद्भव्यनीलोत्पलाल्हादन-
ताराधीशने केवलमें भुवनदोल् माघनंदिव्रतीन्द्रम् ॥३॥
वराद्धान्तामृतांभोनिधितरलतरंगोत्करक्षालितांतः-
करणं श्रीमेघचंद्रव्रतपतिपपंकेरुहासक्तषद्चरणं ॥
... ... ... ... ... ... ... ... ... ... ... त्तं।
च्चारणं सैद्धान्तिकाग्रेसरनेने नेगर्दंमाघनंदिव्रतीन्द्रम् ॥४॥
श्री पंचमियं नोंतुधापनमं माडि बरेसि राद्धांतमना
रूपवती सेनवधू जितकोपं श्रीमाघनंदियतिपतिगित्तल् ॥५॥

## कर्मबन्धमीमांसा

"जह भारवहो पुरिसो वहइ भरं गेहिऊण कावडियं।
एमेव वहइ जीवो कम्मभरं कायकावडियं[1] ॥"—गो. जी., गा २०१

१ जैसे कोई बोझा ढोनेवाला पुरुष काँवड़ को ग्रहण कर बोझा ढोता है, इसी प्रकार यह जीव शरीर रूप काँवड में कर्म-भार को रखकर ढोता है।

*'महावन्ध'* शास्त्र का प्रमेय वन्ध तत्त्व है। *'षट्खण्डागम'* के द्वितीय खण्ड 'खुद्दावन्ध' (क्षुद्रवन्ध) की अपेक्षा षष्ठखण्ड मे वन्ध के विषय मे विस्तारपूर्वक प्रतिपादन होने के कारण प्रतीत होता है कि उसे *'महावन्ध'* कहा गया है। *'तत्त्वार्थसूत्र'* वन्ध के विषय मे यह व्याख्या करता हे–

**"सकषायत्वात् जीवः कर्मणो योग्यान् पुद्गलानादत्ते स वन्ध.।" ८,२**

'जीव कषायसहित होने से कर्मरूप परिणत होने योग्य पुद्गलो को–कार्मण वर्गणाओ को ग्रहण करता है, उसे वन्ध कहते हे।'

यहाँ वन्ध को समझने के पूर्व कर्मसिद्धान्त पर प्रकाश डालना उचित जंचता है। कारण, वन्ध के विवेचन की आधारभूमि कर्मतत्त्व को हृदयगम करना परमावश्यक है। कर्म की अवस्था-विशेष का ही नाम वन्ध है।

## कर्मविषयक मान्यताएँ

जैन आगम मे कर्मसाहित्य का अतीव महत्त्वपूर्ण स्थान हे। यहाँ कर्म के विषय मे सर्वांगीण, सुव्यवस्थित एव वैज्ञानिक (Scientific) पद्धति से विवेचन किया गया है। अन्य धर्मो तथा दर्शनो ने भी कर्म को महत्त्व प्रदान किया है। अज्ञ जगत् मे भी कर्मसिद्धान्त की मान्यता पायी जाती है। 'जैसा करो, तैसा भरो' यह सूक्ति इसी सिद्धान्त की ओर निर्देश करती हे। अँगरेजी भाषा मे 'As you sow, so you reap'–'जैसा वोओ, तैसा काटो'–कहावत प्रचलित है। तुलसीदास का कथन हे–

> **"तुलसी काया खेत है, मनसा भयो किसान।**
> **पाप पुण्य दोउ वीज है, वुवै सो लुनै निदान ॥"**

कहते है एक वार गौतम वुद्ध भिक्षार्थ किसी सम्पन्न किसान के यहाँ गये। इस कृषक ने कहा–"आप मेरे समान किसान वन जाइए। मेरे समान आपको धन-धान्य की प्राप्ति होगी। ऐसा करने से भीख माँगने का प्रसग नही प्राप्त होगा। वुद्ध ने कहा–"भाई। मै भी तो किसान हूँ। मेरा खेत मेरा हृदय है। इसमे सत्कर्मरूपी वीज वोकर मै विवेकरूपी हल चलाता हूँ। मै विकार-वासनारूपी घास आदि की निराई करता हूँ और प्रेम तथा आनन्द की अपार फसल काटता हूँ।"

दार्शनिक ग्रन्थो के परिशीलन से ज्ञात होता है कि 'कर्म' शव्द का अनेक अर्थो मे प्रयोग हुआ है। मीमासा दर्शन पशुवलि आदि यज्ञ तथा अन्य क्रियाकाण्ड को कर्म मानते है। वैयाकरण पाणिनि अपने *'कर्तुरीप्सिततम कर्म'* (१,४,७६) सूत्र-द्वारा कर्ता के लिए अत्यन्त इष्ट को कर्म कहते है। वैशेषिक दर्शन ने अपने सप्तपदार्थो की सूची मे कर्म को भी स्थान प्रदान किया है। वैशेषिक दर्शनकार कणाद कहते है[१]–"जो एक द्रव्य हो–द्रव्यमात्र मे आश्रित हो, जिसमे कोई गुण न रहे तथा जो सयोग और विभाग में कारणान्तर की अपेक्षा न करे, वह कर्म है।[२] उसके उत्क्षेपण, अवक्षेपण, आकुचन, प्रसारण तथा गमन ये पॉच भेद कहे गये है। नित्य, नैमित्तिक तथा काम्य क्रियाओ को भी कर्म-कहते है। साख्यदर्शन ने सस्कार अर्थ मे 'कर्म' को ग्रहण किया है। ईश्वर कृष्ण की साख्यकारिका मे लिखा है[३]–'सम्यक्ज्ञान की प्राप्ति होने पर भी पुरुष सस्कारवश–कर्म के वश से शरीर धारण करके रहता है, जैसे गति प्राप्त चक्र सस्कार के वश से भ्रमण करता रहता है।"

वाचस्पति मिश्र का कथन है–"[४] क्लेशरूपी जल से सिंचित बुद्धिरूपी भूमि में कर्मरूपी बीज अकुरो

---

१ एकद्रव्यमगुण सयोगविभागेष्वनपेक्षकारणमिति कर्मलक्षणम्।" १,७। —सभाष्य वैशेषिक दर्शन ४,३५

२ "उत्क्षेपण ततोऽवक्षेपणमाकुञ्चन तथा। प्रसारण च गमन कर्माण्येतानि पञ्च च ॥" —सि मुक्तावली ६

३ "सम्यक्ज्ञानाधिगमाद्धर्मादीनामकारणप्राप्तौ। तिष्ठति सस्कार वशाच्चक्रभ्रमिवद्धृतशरीर ॥" —सा त कौ ६७

४ "क्लेशसलिलावसिक्तायां हि वुद्धिभूमौ कर्मवीजान्यङ्कुर प्रसुवते। तत्त्वज्ञाननिदाघनिपीतसकलक्लेशसलिलायामूषरायां कुत कर्मवीजानामङ्कुरप्रसव ?" —सां त कौ, पृ ३१५।

को उत्पन्न करते हैं। तत्त्वज्ञानरूपी ग्रीष्मकाल के द्वारा जिसका सम्पूर्ण क्लेशरूप जल सूख चुका है, उस शुष्क भूमि मे कर्मबीजो का अकुर कैसे उत्पन्न होगा?"

गीता मे कार्यशीलता (activity) को कर्म बताया है।[1] कहा है—"अकर्मण्य रहने की अपेक्षा कर्म करना श्रेयस्कर है।[2] सन्यास और कर्मयोग ये दोनो ही कल्याणकारी हैं, किन्तु कर्मसन्यास की अपेक्षा कर्मयोग विशेष महत्त्वास्पद है।"[3]

महाभारत शान्तिपर्व मे लिखा है—

"कर्मणा बध्यते जन्तुः, विद्यया तु प्रमुच्यते।" (२४०,७)

—यह प्राणी कर्म से बँधता है, विद्या के द्वारा मुक्ति लाभ करता है।

पतजलि योगसूत्र मे कहते हैं[4]—"क्लेश का मूल कर्माशय—कर्म की वासना है। वह इस जन्म में या जन्मान्तर मे अनुभव मे आती है। अविद्यादिरूप मूल के सद्भाव मे जाति, आयु तथा भोगरूप कर्मो का विपाक होता है। वे आनन्द तथा सन्ताप प्रदान करते हैं, क्योंकि उनका कारण पुण्य तथा अपुण्य है।" योगी के अशुक्ल तथा अकृष्ण कर्म होते हैं। ससारी जीवो के शुक्ल, कृष्ण तथा शुक्ल-कृष्ण कर्म होते हैं।

न्यायमजरी मे लिखा है[5]—"जो देव, मनुष्य तथा तिर्यचो मे शरीरोत्पत्ति देखी जाती है, जो प्रत्येक पदार्थ के प्रति बुद्धि उत्पन्न होती है, जो आत्मा के साथ मन का ससर्ग होता है, वह सब प्रवृत्ति के परिणाम का वैभव है। सर्व प्रवृत्ति क्रियात्मक है, अत- क्षणिक है, फिर भी उससे उत्पन्न होनेवाला धर्म, अधर्म पदवाच्य आत्म-संस्कार कर्म के फलोपभोग पर्यन्त स्थिर रहता ही है।"

अशोक के शिलालेख न. ८ मे लिखा है—"इस प्रकार देवताओ का प्यारा प्रियदर्शी अपने भले कर्मो से उत्पन्न हुए सुख का उपभोग करता है।[6]

भिक्षु नागसेनने मिलिन्द सम्राट् से जो प्रश्नोत्तर किये थे, उनसे कर्मो के विषय मे बौद्ध दृष्टि का अवबोध होता है[7]—

---

१ "योग कर्मसु कौशलम्।"

२ "कर्मज्यायो ह्यकर्मण।" —गी ३,८

३ "सन्यास कर्मयोगश्चय नि श्रेयसकरावुभौ। तयोस्तु कर्मसन्यासात् कर्मयोगो विशिष्यते॥" —गी. ५,२

४ "क्लेशमूल कर्माशय दृष्टादृष्टजन्मवेदनीय । सति मूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगा । ते ह्लादपरितापफला पुण्यापुण्य-हेतुत्वात्।"—यो सू २,१२-१४। "कर्माशुक्लकृष्ण योगिनस्त्रिविधमितरेषाम्"—यो द कैवल्यपाद ७

५. "यो ह्ययं देव-मनुष्य-तिर्यग्भूमिषु शरीरसर्ग, यश्च प्रतिविषय बुद्धिसर्ग, यश्चात्मना सह मनसा ससर्ग स सर्व प्रवृत्तेरेव परिणामविभव । प्रवृत्तेश्च सर्वस्या क्रियात्वात् क्षणिकत्वेऽपि तदुपहितो धर्माधर्मशब्दवाच्य आत्मसस्कार कर्मफलोपभोगपर्यन्तस्थितिरस्त्येव।"—न्या म, पृ. ७०

६ बुद्ध और बुद्धधर्म, पृ २५६

७ "राजा आह—भन्ते नागसेन, केन कारणेन मनुस्सा न सब्बे समका, अञ्ञे अप्पायुका, अञ्ञे दीघायुका, अञ्ञे बहाबाधा अञ्ञे अप्पाबाधा, अञ्ञे दुब्बण्णा, अञ्ञे वण्णवन्तो, अञ्ञे अप्पेसक्खा, अञ्ञे महेसक्खा, अञ्ञे अप्पभोगा, अञ्ञे महाभोगा, अञ्ञे नीचकुलीना, अञ्ञे महाकुलीना, अञ्ञे दुप्पञ्ञा, अञ्ञे पञ्ञावन्तोति।"
थेरो आह, किस्स पन, महाराज! रुक्खा न सब्बे समका, अञ्ञे अंबिला, अञ्ञे लवणा, अञ्ञे तित्तका, अञ्ञे कटुका, अञ्ञे कसावा, अञ्ञे मधुराति।
मञ्ञामि भन्ते! बीजाना नानाकरणेनाति।
एवमेव खो महाराज कम्मान नानाकरणेन मनुस्सा न सब्बे समका । भासित पेत महाराज! भगवता कम्मस्स कामाणवसत्ता, कम्मदायादा, कम्मयोनी, कम्मबधु, कम्मपटिसरणा, कम्म सत्ते विभजति यदिद हीनप्पणीततायीति। कल्लोसि भन्ते नागसेनाति।"

—Pali Reader p 39 मिलिन्दपञ्ह in अंगुत्तनिकाय, मिलिन्दप्रश्न ८१

Thus spoke king Milinda. 'How comes it, reverend Sir, that men are not alike? some

राजा बोला—भन्ते! क्या कारण है, कि सभी आदमी एक ही तरह के नहीं होते? कोई कम आयुवाले, कोई दीर्घ आयुवाले, कोई बहुत रोगी, कोई नीरोग, कोई भद्दे, कोई बडे सुन्दर, कोई प्रभावहीन, कोई बडे प्रभाववाले, कोई गरीब, कोई धनी, कोई नीच कुलवाले, कोई ऊँच कुलवाले, कोई मूर्ख, कोई बुद्धिमान क्यो होते है?

स्थविर बोले—महाराज! क्या कारण है कि सभी वनस्पतियाँ एक-सी नहीं होती? कोई खट्टी, कोई नमकीन, कोई तिक्त, कोई कडवी, कोई कषायली और कोई मधुर क्यो होती है?"

भन्ते! मै समझता हूँ कि बीजो की भिन्नता के कारण ही वनस्पतियो मे भिन्नता है।

महाराज! इसी प्रकार सभी मनुष्यो के अपने-अपने कर्म भिन्न-भिन्न होने से वे सभी एक ही प्रकार के नही है। महाराज! बुद्धदेव ने भी कहा है—हे मानव! अपने कर्मो का सभी जीव उपभोग करते है। सभी जीव अपने कर्मो के स्वामी है। अपने कर्मो के अनुसार नाना योनियो मे जन्म धारण करते है। अपना कर्म ही अपना बन्धु है, अपना आश्रय है। कर्म से ही लोग ऊँचे-नीचे हुए है।

भन्ते—"आपने ठीक कहा।"

इस प्रकार दार्शनिक साहित्य के अवगाहन से और सामग्री प्राप्त होगी जो यह ज्ञापित करेगी कि कर्मसिद्धान्त की किसी-न-किसी रूप मे दार्शनिक जगत् मे अवस्थिति अवश्य है। जैनवाङ्मय मे कर्मसिद्धान्त पर बडे-बडे ग्रन्थ बने है। उनसे विदित होता है कि जैनसिद्धान्त मे कर्म का सुव्यवस्थित, शृखलाबद्ध तथा विज्ञानदृष्टिपूर्ण वर्णन किया गया है।

## जैनदर्शन मे कर्म

जैन दृष्टि से कर्म पर विचार करने के पूर्व यदि हम इस विश्व का विश्लेषण करे, तो हमे सचेतन (जीव), तथा अचेतन (अजीव) ये दो तत्त्व उपलब्ध होते हैं। पुद्‌गल (matter), आकाश, काल तथा गमन और स्थिति के माध्यमरूप धर्म और अधर्म ये पॉच द्रव्य अचेतन है। ज्ञान-दर्शन गुणसमन्वित जीव द्रव्य है। इस प्रकार छह द्रव्यो मे जीव और पुद्‌गल ये दो द्रव्य परिस्पन्दात्मक क्रियाशील है। धर्म, अधर्म, आकाश तथा काल ये चार द्रव्य निष्क्रिय है। इनमे प्रदेश-सचलन रूप क्रिया नहीं पायी जाती। इनमे अगुरुलघु गुण के कारण षड्‌गुणीहानिवृद्धिरूप परिणमन अवश्य पाया जाता है। इस परिणमन को अस्वीकार करने पर द्रव्य का स्वरूप परिणमनहीन कूटस्थ बन जाता है।

इसी बात को पचाध्यायीकार दूसरे शब्दो मे प्रकट करते है—

"भाववन्तौ क्रियावन्तौ द्वावेतौ जीवपुद्‌गलौ।
तौ च शेषचतुष्कं च षडेते भावसंस्कृताः ॥

---

,live long and some are short lived, some are hale and some weak, some comely and some ugly, some powerful and some with no power, some rich, some poor, some born of noble stock, some meanly some wise born, and some foolish '

To whom Nagasena the Elder made answer

'How comes it that all plants are not alike? Some have a sour taste and some are salt, some are acid, some bitter and some sweet' 'It must be, I take it, reverend sir, that they spring from various kinds of seed '

'Even so, O Maharaja, it is beccause of differences of action that men are not alike for some live long, and some are short-lived, some are hale and some weak, some comely and some ugly, some powerful, and some without power, some rich, some poor, some borm of noble some meanly born, stock, some wise and some foolish '

—The Heart of Buddhism, p 85

तत्र क्रिया प्रदेशानां परिस्पन्दश्चलात्मकः।
भावस्तत्परिणामोऽस्ति धारावाह्येकवस्तुनि॥ —२,२५-२६

—"जीव तथा पुद्गल मे भाववती तथा क्रियावती शक्ति पायी जाती है। शेष चार द्रव्यो मे तथा पूर्व के दो द्रव्यो मे भी भाववती शक्ति उपलब्ध होती है। प्रदेशो के सचालन रूप परिस्पन्दन को क्रिया कहते है। धारावाही एक वस्तु मे जो परिणमन है, वह भाव है।"

इससे यह स्पष्ट होता है, कि जीव पुद्गल मे ही प्रदेशों का हलन-चलन पाया जाता है। जीव और पुद्गल-विशेष का परस्पर मे बन्धन होता है, कारण जीव मे बन्ध का कारण वैभाविक शक्ति का सद्भाव है। यदि वैभाविक शक्ति न होती, तो जीव और पुद्गल का सश्लेष नही होता।[1]

जिस प्रकार चुम्बक लोहे को अपनी ओर आकर्षित करता है, उसी प्रकार वैभाविक शक्ति विशिष्ट जीव रागादि भावो के कारण कार्मणवर्गणा तथा आहार, तैजस, भाषा तथा मनरूप नोकर्मवर्गणाओ को अपनी ओर आकर्षित करता है।[2] पुद्गलद्रव्य के तेईस प्रकारो मे कार्मण वर्गणा नाम का एक भेद है।[3] अनन्तानन्त परमाणुओ के प्रचयरूप वर्गणा होती है। रागादिभावो के कारण जीव का कर्मो के साथ सम्बन्ध होता है। जीव का अहित धर्म, अधर्म, आकाश तथा काल द्रव्यो-द्वारा नही होता है। पद्मनदि पचविंशतिका मे कहा है—

"धर्माधर्मनभांसि काल इति मे नैवाहितं कुर्वते
चत्वारोऽपि सहायतामुपगतास्तिष्ठन्ति गत्यादिषु।
एकः पुद्गल एव सन्निधिगतो नोकर्म-कर्माकृतिः
वैरी बन्धकृदेष सम्प्रति मया भेदासिना खण्डितः ॥"—आलोचनाधिकार २५

—धर्म, अधर्म, आकाश और काल ये द्रव्य मेरा अहित नहीं करते। ये चारो गमनादि कार्यो मे मेरी सहायता करते है। एक पुद्गल द्रव्य ही कर्म तथा नोकर्म रूप होकर मेरे समीप रहता है। अब मैं उस बन्ध के कारण रूप कर्म शत्रु का भेदविज्ञानरूपी तलवार के द्वारा विनाश करता हूँ।

## परिभाषा

'परमात्मप्रकाश' मे कर्म की इस प्रकार परिभाषा की गयी है—

"विसयकसायहिं रंगियहं, जे अणुया लग्गंति।
जीवपएसहं मोहियहं, ते जिण कम्म भणंति ॥६२॥"

प्रवचनसार टीका मे अमृतचन्द्रसूरि लिखते है—"क्रिया खल्वात्मना प्राप्यत्वात्कर्म, तन्निमित्तप्राप्तपरिणाम पुद्गलोऽपि कर्म।" (पृ १६५)

—"आत्मा के द्वारा प्राप्य होने से क्रिया को कर्म कहते है। उसके निमित्त से परिणमन को प्राप्त पुद्गल भी कर्म कहा जाता है।" इसका अभिप्राय यह है कि आत्मा मे कम्पनरूप क्रिया होती है। इस क्रिया के निमित्त से पुद्गल के विशिष्ट परमाणुओ मे जो परिणमन होता है, उसे कर्म कहते है। यह व्याख्या आध्यात्मिक दृष्टि से की गयी है।

---

१ "अयस्कान्तोपलाकृष्टसूचीवत्तद्द्वयो पृथक्। अस्ति शक्ति विभावाख्या मिथो बन्धाधिकारिणी ॥" —पचा २,४२

२ "देहोदयेण सहिओ जीवो आहरदि कम्मणोकम्म।
पडिसमय सव्वग तत्तायसपिडओव्व जलं॥"—गो क, गा ३

३ "परमाणूहि अणताहि वग्गणसण्णा दु होदि एक्का हु।" —गो जी, गा २४४

जीव के परिणामो का निमित्त पाकर पुद्गल की अवस्था, जिससे जीव परतन्त्र--सुख-दु ख का भोक्ता किया जाता है, कर्म कहलाती है।

आचार्य अकलकदेव अपने राजवार्तिक (पृ २६४) मे लिखते है--"यथा भाजनविशेषे प्रक्षिप्ताना विविधरसबीजपुष्पफलाना मदिराभावेन परिणाम, तथा पुद्गलानामपि आत्मनि स्थिताना योगकषायवशात् कर्मभावेन परिणामो वेदितव्य ।" जैसे पात्रविशेष मे डाले गये अनेक रसवाले बीज, पुष्प तथा फलो का मदिरारूप मे परिणमन होता है, उसी प्रकार योग तथा कषाय के कारण आत्मा मे स्थित पुद्गलो का कर्मरूप परिणाम होता है।

महर्षि कुन्दकुन्द *'समयसार'* मे लिखते है--

"जीवपरिणामहेदुं कम्मत्तं पुग्गला परिणमंति।
पुग्गलकम्मणिमित्त तहेव जीवो वि परिणमदि ॥८०॥"

--"जीव के परिणामो का निमित्त पाकर पुद्गल का कर्मरूप परिणमन होता है। इसी प्रकार पौद्गलिक कर्म के निमित्त से जीव का भी परिणमन होता है।"

केशवसिह ने 'क्रियाकोष' मे कहा है--

"सूरज सन्मुख दरपण धरै, रुई ताके आगे करै।
रवि-दर्पण को तेज मिलाया, अगन उपज रुई बलि जाय ॥५४॥
नहि अगनी इकली रुइ माहिं, दरपन मध्य कहूँ है नाहि।
दुहुयनि को संयोग मिलाय, उपजै अगनि न संशै थाय ॥५५॥"

'समयसार' मे कहा है--

"ण वि कुव्वदि कम्मगुणे जीवो कम्मं तहेव जीवगुणे।
अण्णोण्णणिमित्तेण दु परिणामं जाण दोण्हपि॥ ८१॥"

--"तात्त्विक दृष्टि से विचार किया जाए, तो जीव न तो कर्म मे गुण करता है और न कर्म ही जीव मे कोई गुण उत्पन्न करता है। जीव तथा पुद्गल का एक-दूसरे के निमित्त से विशिष्ट परिणमन हुआ करता है।"

प्रत्येक द्रव्य अपने स्वभाव मे स्थित है। उसके परिणमन में अन्य द्रव्य उपादान कारण नही बन सकता। जीव न पुद्गल का कारण है और न पुद्गल जीव का उपादान हो सकता है। इनमें उपादान-उपादेयभाव के स्थान मे निमित्त-नैमित्तिकपना पाया जाता है। इससे जो सिद्धान्त स्थिर होता है, उसके विषय मे कुन्दकुन्द स्वामी का कथन है--

"एदेण कारणेण दु कत्ता आदा सएण भावेण।
पुग्गलकम्मकदाणं दु कत्ता सव्वभावाणं ॥८२॥"

--"इस कारण आत्मा अपने भाव का कर्त्ता है। वह पुद्गलकर्मकृत समस्त भावो का कर्त्ता नही है।"

इस विषय पर अमृतचन्द्रसूरि इन शब्दो मे प्रकाश डालते है--

"जीवकृतं परिणामं निमित्तमात्रं प्रपद्य पुनरन्ये।
स्वयमेव परिणमन्तेऽत्र पुद्गलाः कर्मभावेन ॥" --पु सि, १२

--"जीवके रागादि परिणामो का निमित्त पाकर पुद्गलो का कर्म रूप में परिणमन स्वयमेव हो जाता है।"

जैसे मेघ के अवलम्बन से सूर्य की किरणो का इन्द्रधनुषादिरूप परिणमन हो जाता है, उसी प्रकार स्वय अपने चैतन्यमय भावो से परिणमनशील जीव के रागादिरूप परिणमन मे पौद्गलिक कर्म निमित्त पडा

करता है।[1] यदि जीव और पुद्गल मे निमित्त भाव के स्थान मे उपादान उपादेयत्व हो जाए, तो जीव द्रव्य का अभाव होगा अथवा पुद्गल द्रव्य नही रहेगा। दोनो मे भिन्नत्व का अभाव होकर स्थापित होगा। भिन्न द्रव्यो मे उपादान-उपादेयता नही पायी जाती है।

*'प्रवचनसार'* मे लिखा है–

"कम्मत्तण-पाओग्गा खंधा जीवस्स परिणइं पप्पा।
गच्छंति कम्मभावं ण हि ते जीवेण परिणमिदा ॥" –प्रवचनसार, गा २,७७ (१६९)

–"जीव की रागादिरूप परिणतिविशेष को प्राप्त कर कर्मरूप परिणमन के योग्य पुद्गलस्कन्ध कर्म भाव को प्राप्त करते है। उनका कर्मत्वपरिणमन जीव के द्वारा नही किया गया है।"[2]

"ते ते कम्मत्तगदा पोग्गलकाया पुणो वि जीवस्स।
सजायते देहा देहतरसंकमं पप्पा।" –प्रवचनसार, गा २,७८ (१७०)

–"कर्मत्व को प्राप्त पुद्गलकाय जीव के देहान्तररूप सक्रम-परिवर्तन को पाकर पुन देहरूप को प्राप्त करते है।"

"आदा कम्ममलिमसो परिणामं लहदि कम्मसंजुत्तं।
तत्तो सिलसदि कम्मं तम्हा कम्मं तु परिणामो।" –प्रवचनसार, गा १२१

–"कर्म के कारण मलिनता को प्राप्त आत्मा कर्म-सयुक्त परिमाण को प्राप्त करता है। इससे कर्मो का सम्बन्ध होता है। अत परिणाम को भी कर्म कहते है।"

इस विषय को स्पष्ट करते हुए अमृतचन्द्रसूरि लिखते है–

'परमार्थ दृष्टि से देखा जाए, तो जीव आत्मपरिणामरूप भाव कर्म का कर्ता है। पुद्गल परिणामरूप द्रव्यकर्म का कर्ता नही है। द्रव्यकर्म का कर्ता कौन है? पुद्गल का परिणाम स्वय पुद्गल रूप है। इससे परमार्थ दृष्टि से पुद्गलात्मक द्रव्य कर्म का पुद्गल का परिणाम स्वय है। वह आत्मपरिणाम स्वरूप भाव कर्म का कर्ता नहीं है। इससे जीव आत्मस्वरूप से परिणमन करता है, पुद्गल रूप से परिणमन नही करता है।'

कर्म के द्रव्यकर्म और भावकर्म ये दो भेद कहे गये है। आचार्य नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती कहते हैं[3]–पुद्गल का पिण्ड द्रव्यकर्म है। उस पिण्ड स्थित शक्ति से उत्पन्न अज्ञानादि भावकर्म हैं।[4] अध्यात्म शास्त्र की दृष्टि से आत्मा के प्रदेशो का सकम्प होना भावकर्म है। इस कम्पन के कारण पुद्गल की विशिष्ट अवस्था की उत्पत्ति को द्रव्यकर्म कहा है।

## बन्ध का स्वरूप

कर्मो की अवस्थाविशेष को बन्ध कहते है। जीव और कर्मो के सम्बन्ध होने पर दोनो के गुणो मे विकृति की उत्पत्ति होना बन्ध है। उदाहरणार्थ, हल्दी और चूना के सम्बन्ध से जो विशेष लालिमा की उत्पत्ति हुई है, वह वर्ण एक जात्यन्तर है। वह न हल्दी मे है और न चूने मे ही पाया जाता है। इसी प्रकार राग-द्वेषादि

---

१ "परिणममानस्य चितश्चिदात्मकै स्वयमपि स्वकैर्भावै ।
भवति हि निमित्तमात्र पौद्गलिक कर्म तस्यापि ॥"–पु सि, १३

२ यतो हि तुल्यक्षेत्रावगाढ-जीवपरिणाममात्र बहिरगसाधनमाश्रित्य जीव परिणमयितारमन्तरेणापि कर्मत्वपरिणमनशक्तियोगिन पुद्गलस्कन्धा स्वयमेव कर्म भावेन परिणमन्ति। ततोऽवधार्यते न पुद्गलपिण्डाना कर्मत्वकर्ता पुरुषोऽस्ति–अमृतचन्द्रसूरिकृत–प्रवचनसार टीका तत्त्व-प्रदीपिकावृत्ति, पृ. २३१

३ कर्मभाव ज्ञानावरणादिद्रव्यकर्मपर्यायम्–जयसेनाचार्य।

४ "पोग्गलपिंडो दव्व तस्सत्ती भावकम्म तु ॥" –गो क, गा ६

विकारी भाव न शुद्ध आत्मा मे उपलब्ध होते हे ओर न जीव से असम्बद्ध पुद्गल मे उनकी प्राप्ति होती हे। बन्ध की अवस्था मे जिन दो वस्तुओ का परस्पर मे बन्ध्य-बन्धक भाव उत्पन्न होता हे, उन दोनो के स्वगुणो मे विकृति उत्पन्न होती हे। कहा भी हे–

"हरदी ने जरदी तजी, चूना तज्यो सफेद।
दोऊ मिल एकहि भए, रह्यो न काहू भेद ॥"

'पचाध्यायी' मे कहा हे–

"बन्ध परगुणाकारा क्रिया स्यात् पारिणामिकी।
तस्या सत्यामशुद्धत्वं तद्द्वयोः स्वगुणच्युतिः ॥२,१३०॥"

–'अन्य के गुणो के आकार रूप परिणमन होना बन्ध हे। इस परिणमन के उत्पन्न होने पर अशुद्धता आती है। उस समय उन दोनो बन्ध होने वालो के स्वगुणो का विपरिणमन होता हे।'

जीव के रागादि भाव न शुद्ध जीव के हे ओर न शुद्ध पुद्गल के हे। 'बन्धोऽय द्वन्द्वज स्मृत'–यह बन्ध दो से उत्पन्न होता हे। एक द्रव्य का बन्ध नही होता।

इस प्रसग मे *'बृहद्द्रव्यसग्रह'* टीका का यह कथन विशेप उद्बोधक हे–आगम मे बन्ध के कारण मोह, राग ओर द्वेप कहे गये हे। *'मोह'* शब्द दर्शनमोहनीय अर्थात् मिथ्यात्व का सूचक है। राग और द्वेष चारित्र मोह रूप हैं–'मोहो दर्शनमोहो मिथ्यात्वमिति यावत् चारित्र-मोहो रागद्वेपौ भण्येते।'

प्रश्न–चारित्रमोह शब्द से राग-द्वेप किस प्रकार कहे जाते हैं–

"चारित्रमोह शब्देन रागद्वेपो कथ भण्येते? इति चेत्।"

उत्तर–"कपायमध्ये क्रोध-मानद्वय द्वेपाङ्गम्, मायालोभद्वय च रागाङ्गम्, नोकपायमध्ये तु स्त्री पु-नपुसकवेदत्रय हास्य-रतिद्वय च रागाङ्गम्, अरति-शोकद्वय भयजुगुप्साद्वय च द्वेपाङ्गमिति ज्ञातव्यम्।"– कषाय मे द्वेष के अग रूप क्रोध तथा मान अन्तर्भूत हे। राग के अग माया तथा लोभ अन्तर्भूत है। नोकषाय मे स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुसकवेद ये तीन तथा हास्य और रतिद्वय राग के अगरूप है। अरति, शोक तथा भय और जुगुप्सा युगल द्वेप के अग है।

प्रश्न–राग-द्वेष आदिक परिणाम क्या कर्मजनित है अथवा जीव से उत्पन्न हुए है?

उत्तर–स्त्री और पुरुष के सयोग से उत्पन्न हुए पुत्र के समान, चूना तथा हल्दी के सयोग से उत्पन्न हुए वर्ण-विशेष के समान राग और द्वेप जीव और कर्म के सयोग से उत्पन्न हुए है। नय की विवक्षा के अनुसार विवक्षित एकदेश शुद्ध निश्चय से राग-द्वेष कर्मजनित कहलाते है तथा अशुद्ध-निश्चयनय से जीवजनित कहलाते है। यह अशुद्ध निश्चयनय शुद्ध निश्चयनय की अपेक्षा से व्यवहारनय ही है।[1]

प्रश्न–साक्षात् शुद्ध निश्चयनय से ये राग-द्वेष किसके है?

उत्तर–स्त्री और पुरुष के सयोग बिना पुत्र की अनुत्पत्ति के समान तथा चूना और हल्दी के सयोग विना रगविशेष की अनुत्पत्ति के समान साक्षात् शुद्ध निश्चयनय की अपेक्षा से राग-द्वेषादि की उत्पत्ति ही नही होती, क्योकि शुद्ध निश्चयनय की दृष्टि मे जीव और पुद्गल दोनो ही शुद्ध है और इनके सयोग का अभाव है।

नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती कहते है–

---

१ अत्राह शिष्य –रागद्वेषादय कि कर्मजनिता, कि जीवजनिता इति? तत्रोत्तरम्-स्त्री-पुरुषसयोगोत्पन्नपुत्र इव सुधा-हरिद्रासयोगोत्पन्नवर्णविशेष इवोभयसयोगजनिता इति। पश्चान्नयविवक्षावशेन विवक्षितैक-देशशुद्धनिश्चयेन कर्मजनिता भण्यन्ते। तथैवाशुद्धनिश्चयेन जीवजनिता इति। स चाशुद्धनिश्चय शुद्धनिश्चयापेक्षया व्यवहार एव। अथ मतम्-साक्षाच्छुद्धनिश्चयनयेन कस्येति पृच्छामो वयम्? तत्रोत्तरम्-साक्षाच्छुद्धनिश्चयेन स्त्री पुरुष-सयोगरहितपुत्रस्येव सुधाहरिद्रासयोगरहितरङ्ग विशेषस्येव तेषामुत्पत्तिरेव नास्ति कथमुत्तर प्रयच्छाम इति। बृहद्द्रव्यसग्रह, गाथा ४८ की टीका, पृष्ठ २०१-२०२

"बज्झदि कम्मं जेण दु चेदणभावेण भावबंधो सो।
कम्मादपदेसाणं अण्णोण्णपवेसणं इदरो ॥"–द्रव्यसग्रह, गा ३२

जिस चैतन्य परिणति से कर्मो का वन्ध होता है, उसे भाववन्ध कहते हे। आत्मा और कर्म के प्रदेशो का परस्पर मे प्रवेश हो जाना द्रव्यवन्ध है।

सूक्ष्मदृष्टि से विचार करने पर विदित होता है कि जिस प्रकार कर्मो को यह जीव बाँधता हे–पराधीन करता है, उसी प्रकार कर्म भी इस जीव को पराधीन वनाते हे। वन्ध मे दोनो की स्वतन्त्रता का परित्याग होता है। दोनो विवश किये जाते हैं।

पण्डितप्रवर आशाधरजी लिखते हैं–

"स बन्धो बध्यन्ते परिणतिविशेषेण विवशी–
क्रियन्ते कर्माणि प्रकृतिविदुषो येन यदि वा।
स तत्कर्माम्नातो नयति पुरुषं यत् स्ववशतां
प्रदेशानां यो वा स भवति मिथः श्लेष उभयोः ॥" –अन धर्मा २,३८

–"जिस परणति विशेष से कर्म अर्थात् कर्मत्व परिणत पुद्गल- द्रव्यकर्म विपाक-अनुभव करने वाले जीव के द्वारा परतन्त्र वनाये जाते है–योगद्वार से प्रविष्ट होकर पुण्य-पापरूप परिणमन करके भोग्यरूप से सम्बद्ध किये जाते है, वह वन्ध है। अर्थात् आत्मा के जिन भावो से कर्मत्वपरिणत पुद्गल जीव के द्वारा परतन्त्र किया जाता है, वह बन्ध है। अथवा जो कर्म जीव को अपने अधीन करता हे, वह वन्ध हे अथवा जीव और पुद्गल के प्रदेशो का परस्पर मिल जाना वन्ध है।"

वन्ध के विषय मे यह वात तो सर्वसाधारण के दृष्टिपथ मे रहती है कि जीव कर्मो को बाँधता है, किन्तु कर्म भी जीव को बाँधते है, प्राय यह वात ध्यान मे नहीं लायी जाती। प आशाधरजी ने यही विषय बताया कि बन्ध मे दोनो की स्वतन्त्रता का परित्याग होता है। जीव तथा कर्म दोनो स्वतन्त्र नही रहते है। अर्थात् वे परतन्त्र हो जाते है।

यह बन्ध आत्मा और कर्म की परस्पर अनुकूलता होने पर ही होता है। प्रतिकूलो का बन्ध नही होता है। यही बात पंचाध्यायी कही गयी है–

"सानुकूलतया वन्धो न बन्धः प्रतिकूलयोः ॥" –२,१०२

मुनीन्द्र कुन्दकुन्द कहते है–

"फासेहिं पुग्गलाणं बंधो जीवस्स रागमादीहिं।
अण्णोण्णमवगाहो पुग्गलजीवप्पगो भणिदो ॥" –प्रवचनसार, गा २,८५ (१७७)

–"यथायोग्य स्निग्धरूक्षत्वरूप स्पर्श से पुद्गल-कर्म-वर्गणाओ का परस्पर मे पिण्डरूप बन्ध होता है। रागद्वेष मोहरूप परिणामों से जीव का बन्ध होता है। जीव के परिणामो का निमित्त पाकर जीव पुद्गल का बन्ध होना जीव पुद्गल का बन्ध है।"[1]

"सपदेसो सो अप्पा तेसु पदेसेसु पुग्गला काया।
पविसंति जहाजोग्गं चिट्ठंति य जंति बज्झंति ॥" –२,८६(१७८)

यह आत्मा असंख्यातप्रदेशी है। उसके प्रदेशो मे आत्मप्रदेश-परिस्पन्दनरूप योग के अनुसार

---

१ यस्तावदत्र कर्मणां स्निग्धरूक्षत्वस्पर्शविशेषैरेकत्वपरिणाम स केवल पुद्गलबन्धः। यस्तु जीवस्योपाधिक-मोह-राग द्वेषपर्यायैरेकत्वपरिणाम स केवल जीवबन्ध । य पुन जीवकर्म-पुद्गलयो परस्परनिमित्तमात्रत्वेन विशिष्टतर परस्परमवगाह स तदुभयबन्ध–अमृतचन्द्र सूरि कृत प्रवचनसार टीका, २,८५

